श्री ।

गिरिधररायकृत-

# कुण्डलिया ।

जिसमे

ज्ञान विज्ञान नीति, वैराग्यादि, उपदेश रोचक कुडलियोंमे वर्णित है ।

वही निर्मल प० स्वामि गोविन्द सिंह साधुजीसे परिशोधन कराय,

खेमराज श्रीकृष्णदासने

मुम्बई

निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखानेमें

मुद्रितकर प्रसिद्ध किया ।

ज्येष्ठ स १९५७ वि

# प्रस्तावना।



इस ईश्वरीय सृष्टिमे प्राय यावत् प्राणीवर्ग ऐसाही देखने मे अताहै जो कि अपनी मातृभाषासे स्पष्ट वाग्व्यवहार करता हुआ परस्पर एक दूसरेके तात्पर्य्यके बोधनमें समर्थ होताहै। उसमें भी इस पुरुष वर्गमें कही कही ऐसी चमत्कृति देखनेमें आती है कि समय २ पर यह ऐसा उचित तथा पक्षपातर हित न्यायगर्भित बोलता है जो कि आबाळ वृद्ध राजासे लेकर रक तक उसको सभी धर्म शासनावत् या राज शासनावत् बुद्धि पूर्वक स्वीकार करतेहै। उदाहरण के लिये जैसे इस गत १८ शताब्दीमें होने वाला ( गिरिधर ) उपनामक हरिदास सज्ञक उदासीन साधु हुआहै वैसा समयानुरूप सर्वमान्य उचितवक्ता शीघ्रहोना कठिनहै यह कोई किसी शास्त्रका विद्वान् या अनेक ग्रन्थोंका रचयिता प्रख्यात कवि नथा किन्तु एक साधारण प्रकृतिका अनुभवी तथा शान्त विरक्त साधु महात्मा था मातृ भूमि इसकी पंचाब तथा साधुवेशसे विचरना इसका प्राय गगाजीके तीरपर हुआ करता था यह विरक्त होनेंसे अपनी रचना के लिखने पढनेका बखेडा नहीं करताथा किन्तु समय २ पर अपने भावको शीघ्र कविकी तरह कुण्डळी या छन्दमे कहा करताथा कभी२कोई समीपवर्ती महात्मा उसको रोचक जानकर सर्वोपकारार्थ लिखभीलेता तो एकसे दूसरा उससे फिर दूसरा

ऐसेही वह वचन डाक पत्रकी तरह प्रचार पाताथा ऐसेही कतिपय वचन इनके सर्वदेश साधारण तथा सर्व मान्य जानकर मैने इनके प्रकाश करनेके अभिप्रायसे अनेक साधु महात्माओंके आगे इनके संग्रहकी प्रार्थना करी परन्तु ऐसे निरपेक्ष महानुभावका पवित्रलेख एक स्थानमें सगृहीत विना प्रयत्नसे मिले कहां ?मिलेभी तो दश बीस या सौ पचास वचन मिलें उनका मै यथा प्रकाश करू ऐसे विचारहीमे गत कार्तिकमें मान्यवर श्रीमान् श्रीस्वामी आत्माराम उदासीनजी देशाटन करते हुए मुम्बई नगरमे पधारे तो मैने अपना हार्द उनके आगे निवेदन किया तो उन्होने कृपाकर मेरेको यह उत्तम सग्रह प्रकाश करनार्थ प्रदान किया इसलिये मै उनको कोटिशः धन्यवाद देताहू तथा ऐसेही और माहात्मा ओंको भी उत्तम सग्रहकी प्रार्थना करताहू कि मै भी महात्माओंके वचनो को प्रकाश कर पुण्य विशेषका भागी बनू—इतिशम् ॥

आपका कृपाकांक्षी—

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" यन्त्रालयाधीश—मुंबई.

श्रीगणेशाय नमः ।

गिरिधररायकृत-

# * कुण्डलिया. *



## प्रथमभाग १.

दोहा-एक रदन गजमुख वदन, सुमति सदन गणराज ।
मूषक वाहन नाय शिर, पूजत आपन काज ॥

कुंडलिया ।

जय जय श्री वेङ्कटरमण शेषाचल महराज ।
अष्ट सिद्धि नव निद्धिदा भक्तन सारन काज ॥
भक्तन सारन काज करो दाया अपनी विभु ।
जन उपकारी काज आज श्री खेमराज प्रभु ॥
गिरिधरकृत कुण्डली ख्यात तुम्हरे पद नय नय ।
चंचल चतुर सुजान काज तुवपद करि जय जय॥
जियबो मरिबो ये उभै नहिं हैं अपने हाथ ॥
जानत है वे नन्दसुत बिहँसत बछरनसाथ ॥

विहँसत बछरनसाथ चारियुगके रखवारे ।
इंद्रमान जिन हरचो विपति के काटन हारे ॥
कह गिरिधर कविराय ज्वाव शाहनसे करिवो ।
आछत सीताराम उमिरि अपनी भरि जीवो॥२॥
पुत्र प्राणते अधिकहै चारिउ युग परिमान ।
सो दशरथ नृप परिहरेउ, वचन न दीन्हों जान ।
वचन न दीन्ह्यों जान बड़ेनकी बूझि बड़ाई ।
वातरहै सो काज और वरु सरवस जाई ॥
कह गिरिधर कविराय भये नृप दशरथ ऐसे ।
पुत्रप्राण परिहरे वचन परिहरे न ऐसे ॥ ३ ॥
साईं वेटा वापके विगरे भयो अकाज ।
हरणाकश्यप कंसको गयउ दुहुँनको राज ॥
गयउ दुहुँनको राज वापवेटामे विगरी ।
दुश्मन दावागीर हँसै बहु मण्डलनगरी ॥
कह गिरिधर कविराय युगन याहीं,चलि आई ।
पिता पुत्रके वैर नफा कहु कौने पाई ॥ ४ ॥

बेटा बिगरो बापसों, करि तिरियन को नेहु ।
लटापटी होनेलगी मोहिं जुदा करिदेहु ॥
मोहिं जुदा करिदेहु घरीमा माया मेरी ।
लेहौं घर अरु द्वार करौं मैं फजिहत तेरी
कह गिरिधर कविराय सुनो गदहाके लेटा
समय परचोहै आय बापसे झगरत बेटा ॥ ५ ।
रही न रानी कैकयी अमर भई यहबात
कवनपूर्वले पापते बन पठयो जगतात ।
बन पठयो जगतात कन्त सुरलोक सिधारेउ
जेहिसुत काजे मरेउ राउ नहि वदन निहारेउ ।
कह गिरिधर कविराय भई यह अकथकहानी ।
यश अपयश रहिगयउ रहीनहिं केकयिरानी॥६॥
साई ऐसे पुत्र से बांझरहै वरु नारि ।
बिगरीबेटे बापसे जाय रहै ससुरारि ॥
जायरहै ससुरारि नारिके नाम बिकाने ।
कुलके धर्म्म नशाय और परिवार नशाने ॥

कह गिरिधर कविराय मातुझक्खे वहि ठाईं ।
असिपुत्रिनि नहिं होय बांझ रहतिउँ वरुसांईं ७॥
नारी अतिवल होतहै अपनो कुलहि विनाश ।
कौरव पांडव वंशको कियो द्रौपदी नाश ॥
कियो द्रौपदी नाश कैकयी दशरथ मारेउ ।
राम लपणसे पुत्र तेऊ वनवास सिधारेउ ॥
कह गिरिधरकाविराय सदा नर रहै दुखारी ।
सो घर सत्यानाश जहां है अतिवल नारी ॥ ८ ॥
मक्करवाली नारिको, मारा ना मिमिआइ ।
सरिता बोलै मोरसों, जियत भुवंगै खाइ ॥
जियत भुवंगै खाइ मुनिनके जिय तरसावै ।
कौतुक अपनाकरै कुँवरिके अंक लगावै ॥
कह गिरिधर कविराय जैस खांड़ेकी धारा ।
देखै हृदय विचारि नारि यह बड़ी मकारा ॥९॥
नारी परघर जाइ अरे यह भला न मानै ।
जो घर रहै निदान, चालभापा पहिचानै ॥

भाषाचालपिचानि वहुरि उतपात न होई।
जो कुछ लागै दोष अरे सुन आवै रोई॥
कह गिरिधर कविराय समयपर देत हैगारी।
मरापुरुष जिय जान जवै पर घर गइनारी॥१०॥
काचीरोटी कुचकुची, परतीमाछी वार।
फूहर वही सराहिये, परसत टपकै लार॥
परसत टपकै लार झपटि लरिका सौचावै।
चूतर पोंछै हाथ दोउकर शिर खजुवावै॥
कह गिरिधर कविराय फूहर के याहीधैना।
कजरौटा नहिं होइ लुकाठै आंजै नैना॥११॥
चिन्ता ज्वाल शरीरकी, दाह लगै न बुझाय।
प्रकट धुवां नहि देखिये, उरअन्तर धुँधुवाय॥
उर अन्तर धुँधुवाय जरै जस कांचकी भट्ठी।
रक्तमांस जरि जाइ रहै पांजरिकी ठट्ठी॥
कह गिरिधर कविराय सुनोरे मेरे मिन्ता।
वे नर कैसे जियैं जाहि व्यापी है चिन्ता॥१२॥

साईं पुर ज्वाला उठो, आसमानको धाय ।
अन्धहि पंगुहि छोड़िकै, पुरजन चले पराय ।
पुरजन चले पराय अन्ध इक मंत्रविचारो ।
पंगुहि लीन्हें कन्ध डीठ वाके पगुधारो ॥
कह गिरिधर कविराय सुमति ऐसी चलि आई ।
विना सुमति को रंक पंक रावणभे साई ॥ १३ ।
सुवा एक दाड़िमके धोखे गयो नारियलखान ।
कछु खायो कछु खान न पायोफिरलागोपछितान।
फिर लागो पछितानबुद्धिअपनीको रोवा ॥
निर्गुणियनके साथ बैठि अपने गुण खोवा ॥
कहगिरिधर कविराय सुनोहो मोरे नोखे ।
गयो झटाका टूटि चोंच दाड़िमके धोखे ॥१४॥
सोरठा–शुकनेकह्यो सँदेश, सेमरकेपग लागिहौं ।
पगनपरैवाहि देश, जबसुधिआवैफलनकी ॥

कुण्डलिया ।

भूलो चातक आइकै, घटाधुवांको देखि ।

यह जानीजस जलजहै बादर श्याम विशेखि ॥
बादर श्याम विशेखि देखि तोताकोधायो ।
एकसमय संकटपरे को न काके घरआयो ॥
कह गिरिधर कविराय धुवांको यह फल पायो ।
जोजलको तूगयो सोइ नयननजलआयो ॥१५॥
साईं बैर न कीजिये गुरु पण्डित कवियार ।
बेटा बनिता पँवरिया यज्ञ करावनहार ॥
यज्ञ करावनहार राजमंत्री जो होई ।
विप्रपरोसी वैद्य आपको तपै रसोई ॥
कहगिरिधर कविराय युगनते यह चलिआई ।
इन तेरहसो तरहदिये बनि आवै सांई ॥ १६ ॥
बैरी बँधुवा बानियां ज्वारी चोर लवार ।
बटपारी रोगी ऋणी नगरनारिको यार ॥
नगरनारिको यार भूलि परतीत न कीजै ।
सौ सौगँदैखाइ चित्तमे एक न दीजै ॥
कह गिरिधर कविराय घरै आवै अनगैरी ।

मुँहसे कहै बनाय चित्तमें पूरो बैरी ॥ १७ ॥
बनियां अपने बापको ठगत न लावे बार ।
निशिवासर जननी ठगै जहां लेत अवतार ॥
जहांलेत अवतार मास दश उदरमें राखै ।
गुरुसे करै विवाद आप पण्डितहै भाखै ॥
कह गिरिधर कविराय व्यचे हरदी औ धनियां ।
मित्र जानि ठगिलेहि जहांलग भक्ता बनियां १८॥
आटामे आटा घटै घटै दालमें दार ।
कबहुँक घटिहै घीवमहँ तौ हमसे ह्वैहै रार ॥
हमसे ह्वैहै रार मारि जूतिनजी लैहो ।
जानै सकल जहान दाम एको ना देहौं ॥
कह गिरिधर कविराय बैठिहौं तुम्हरे घाटा ।
पनाहिन मूड़ ठठैहो जो कहुँ घटिहै आटा ॥१९॥
झूंठे मीठे वचन कहि ऋण उधार लेजाय ।
लेत परमसुख ऊपजे लैके दियो न जाय ॥
लैके दियो न जाय ऊंच अरु नीच बतावै ।

ऋण उधारकै रीति मांगतै मारन धावै ॥
कह गिरिधर कविराय जानिरहे मनमें रूठा।
बहुत दिना ह्वैजाय कहै तेरो कागज़ झूंठा ॥२०॥
सोना लादन पिवगये सूना करिगये देश।
सोना मिले न पिव मिले रूपाह्वैगे केश ॥
रूपा ह्वैगे केश रोय रँग रूप गँवावा।
सेजनको विश्राम पिया विन कबहुँ न पावा ॥
कह गिरिधर कविराय लोन विन सबै अलोना।
बहुरि पियाघर आव कहा करिहो लैसोना ॥२१॥
मोती लादन पिवगये धुरपटना गुजरात।
मोती मिले न पिवमिले युग भरि बीती रात ॥
युगभरि बीती रात बिरहिनी आनि सतावै।
चौकिपरी ब्रजनारि पियाको लिखा न आवै ॥
कह गिरिधर कविराय गोपिका यहकह रोती।
आगि लगै वह देश जहां उपजातिहै मोती ॥ २२॥
जाकी धन धरती हरि ताहि न लीजै संग।

जो चाहै लेतो बनै तो करिडारु निपंग ॥
तो करि डारु निपंग भूलि परतीत न कीजै ।
सौ सौगन्दै खाय चित्तमे एक न दीजै ॥
कह गिरिधर कविराय कबहुँ विश्वास न वाको ।
शत्रु समान परिहरिय हरिय धन धरती जाको ॥
साई सत्य न जानिये, खेलि शत्रु सँगसार ।
दांवपरे नहिं चूकिये, तुरत डारिये मार ।
तुरत डारिये मार मरद कच्ची करिदीजै ।
कच्ची होय तो होय मारि जगमे यशलीजै ॥
कह गिरिधर कविराय युगन याही चलिआई ।
कितनो मिलै धधाय शत्रुको मारियसांई ॥ २४ ॥
नदी न छोड़िय तीरसो, जो बरषा सरसाइ ।
बाढ़ि बाढ़ि दिन चारिको, अपयश जन्म नशाइ॥
अपयश जन्म नशाइ वही पाहनकीरेखा ।
बड़ी बड़ाई लहत सदा हम कबहुँ न देखा ॥
कह गिरिधर कविराय नेक नेकी नहिं तोड़ा ।

वदीकिये काहोय नदीको तीर न छोड़ा ॥ २५ ॥
दौलत पाइ न कीजिये, सपनेमें अभिमान ।
चंचलजल दिन चारिको, ठाउँ न रहत निदान ॥
ठाउँ न रहत निदान जियत जगमे यशलीजै ।
मीठे वचन सुनाय विनय सबहीकी कीजै ॥
कह गिरिधर कविराय अरे यह सबघटतौलत ।
पाहुन निशि दिन चारि रहत सबहीकेदौलत २६॥
गुणके गाहक सहसनर, बिनु गुण लहै न कोय ।
जैसे कागा कोकिला शब्द सुनै सब कोय ॥
शब्द सुनै सबकोय कोकिला सबै सुहावन ।
दोऊको यहरंग काग सब भये अपावन ॥
कह गिरिधर कविराय सुनोहो ठाकुर मनके ।
बिनु गुण लहैं न कोइ सहस नर गाहकगुणके॥२७॥
मित्रबिछोहा अतिकठिन, मतिदीजै करतार ।
वाके गुण जब चित चढैं, वर्षत नयन अपार ॥
वर्षत नयन अपार मेघ सावन झरिलाई ।

अब बिछुरे कब मिलो कहो कैसी बनिआई ।
कह गिरिधर कविराय सुनोहो विनतीएहा ।
हेकरतार दयालु देहु जनि मित्रविछोहा ॥ २८ ॥
साईं तहां न जाइये, जहां न आप सोधाय ।
वरन विषै जाने नहीं, गदहा दाखें खाय ॥
गदहा दाखें खाय गऊपर दृष्टिलगावै ।
सभावैठि मुसक्याय यही सब नृपको भावै ॥
कह गिरिधर कविराय सुनोरे मेरेभाई ।
तहां न करिये वास तुर्त उठि आइय साँई ॥२९॥
गया पिण्ड जो देइ पितरको अपने तारै ।
करजवाप करदेइ लटे परिवार सँभारै ॥
हरी भूमि गहिलेइ द्रवन शिर खड्ग बजावै ।
पर उपकारज करै पुरुषमे शोभापावै ॥

जेहि हाथे हाथी हन्यो तेहि मेढक जनिमार ॥
तेहि मेढ़क जनिमार कुलहि जनि दोष लगावै।
बरु फाँका करि मरै जगतमैं शोभापावै ॥
कह गिरिधर कविराय हँसै जम्बुक औ दिगिनि।
समय परेकी बात सिंहका सिखवै सिंहिनि॥३१॥
हिरना विरझेउ सिंहसे औझरखुरी चलाय।
झारखण्ड झीनापर्यो सिहा चलोपराय ॥
सिंहा चलोपराय समय समरत्थ विचारी।
कलिहि कालमालाइ हँसै हँसिकै पगधारी॥
कह गिरिधर कविराय सुनोहो मेरे अरना।
आजुगई करिजाय सकारे मै की हरना ॥ ३२ ॥
बगुला झपट्यो बाजपर बाज रह्यउ शिरनाय।
दै अँधियारी पगुबंध्यो चेटक दैफहराय ॥
चेटकदै फहराय धनी बिनु कौन चलावै।
डरै सांकरी डार करै जो जो मन भावै ॥
कह गिरिधर कविराय सुनो पश्चिम के नकुला।

समय पलाटे आय बाजपर झपटत बगुला॥२३॥
फुद्की फुद्कत बाजपर बाजरहतहै लाज ।
बहुतदिनन में गमनकरि त्वहिंमारतहौं आज ॥
त्वहिंमारतहौं आज बाज टरिजाउ यहांसे ।
जब मैं करिहौं कोप तबै तुमबचौकहांसे ॥
कह गिरिधर कविराय बाजपर उलरइधुधकी ।
समय परेकी बात बाज कहँ धिरवै फुद्की॥२४॥
पाता बड़बड़ देखिकै चढे कमंठो धाय ॥
तरुवरहोयतौ भारसह टूटे रड़ अरराय ।
टूटे रड अरराय जाय अंतहिह्वैफूली ।
बतियां गई लोभाय कहा धौं मारगभूली ॥
कह गिरिधर कविराय यहै नीचनकीवाता ।
अब न जाउँ वाहिठाउँ देखिकै बड़ बड़ पाता॥२५॥
साईं सब संसारमे मतलबका व्यवहार ।
जबलगि पैसा गांठमें तबलग ताको यार ॥
तबलग ताको यार संगही सँगमें डोलै ।

पैसा रहा न पास यार मुखसे नहिं बोलै ॥
कहगिरिधर कविराय जगत यहि लेखाभाई ।
बिनु बेगरजी प्रीति यार बिरला कोइसांई ॥३६॥
दादुरकेर दरेरपर लै फणपति निजशीश ।
समय आपनो जानिकै मनहिं न लायो ईश ॥
मनहिं न लायोईश शीशपर बाल्यो भाई ।
पर्यो आपदाआय लाजपति सबै गँवाई ॥
कहगिरिधर कविराय कहां लै आनी आदर ।
गुणकीमति घटिगई शीशपर बोलै दादुर॥३७॥
केचुवा नागिनिसे कहै सुनो न हेतु अचार ।
हम तुमसे अस रीतिहै लाख भांति व्यवहार ।
लाखभांति व्यवहार ब्याह सावनमें कीजै ।
क्वार चैतको घाम कटक दल हमरोछीजै ॥
कह गिरिधर कविराय कहांसे आये हेतुवा ।
शेषनाग मरिजाय नागिनिहिं व्याहैकेंचुवा ॥३८॥
कोईभवँर गुलावतजि गये जो हुरहुरपास ।

घरिक समान अवारहै करकस आई वास॥
करकस आई वास आक पासहुसे भागे।
अपने मन पछिताय फेर वाही सँगलागे॥
कह गिरिधर कविराय कुमति अस फजिहत होई।
जोइ बड़ेनकी छोड़ि नीच घर आवे सोई॥३९॥
भँवर भटैया चाहु जनि कांट बहुत रसथोर।
आश न पूजे वासरा तासों प्रीति न जोर॥
तासों प्रीति न जोर तोर कुल कमल सँघाती।
पपिहा रटै पियास बुंदजल आवै स्वाती॥
कह गिरिधर कविराय बैठु परमलकी छैयां।
बरु मरु जिय तरसाइ जाहु जानि भँवर भटैया ४०
दोहा-भौरा वह दिन कठिनहै,दुख सुख सहैशरीर।
जब लग फूले केतकी, तब लग बैठु करीर॥

कुंडलिया।

हीरा अपनी खानिको बारवार पछिताय।
गुण कीमत जानै नहीं तहां बिकानोआय॥

तहां विकानो आय छेदकारि कटि मे वांध्यो ।
विनहरदी विनलोन मांस ज्यों फूहर रांध्यो ॥
कह गिरिधर कविराय कहां लगि धरिये धीरा ।
गुणकीमत घटिगई यहै कहि रोयोहीरा ॥ ४१ ॥
रहिये लटपट काटिदिन वरु घामे मा सोय ।
छाँह न वाकी वैठिये जो तरु पतरो होय ॥
जो तरु पत्तरो होय एकदिन धोखादैहै ।
जा दिन वहै वयारि टूटि तव जरसे जैहै ॥
कह गिरिधर कविराय छांह मोटेकी गहिये ।
पाता सब झरिजाय तऊ छाहैं मा रहिये ॥ ४२ ॥
पीवे नीर न सरवरो बूंदस्वाति की आश ।
केहरि तृण नहिं चरि सके जो व्रतकरै पचाश ॥
जो व्रत करै पचाश विपुल गज युत्थ विदारै ।
सुपुरुप तजै न धीर जीव वरु कोऊ मारै ॥
कह गिरिधर कविराय जीवजोधक भरिजीवै ।
चातक वरु मरिजाय नीरसरवर नहिं पीवै ॥४३

हंसा हियें रहिये नहीं सरवर गये सुखाय ।
कालिह हमारी पीठपै बगुलाधरिहै पांय ॥
बगुला धरिहैं पॉय इहां आदर नहिंह्वैहै ।
जगत हँसाई होय वहुरि मनमे पछितैहै ॥
कह गिरिधर कविराय दिनै दिन बाढ़े संसा ।
याहूसे घटिजाय तबैका करिहैं हंसा ॥ ४४ ॥
हॅसा उड़ि दिशिकहँ चले सरवर मीत जुहार ।
हम तुम कबहूं भेंटि है संदेशन व्यवहार ॥
संदेशन व्यवहार सदा जल पूरण रहियो ।
सुख सम्पति धनराज्य सदा चिरजीवत रहियो ॥
कह गिरिधर कविराय कीरकी रही न संसा
दै अशीश उड़िचले देश अपनेको हंसा ॥ ४५ ।
सैयांभये तिलंगवा वौहरचली नहाय ।
देखि डरी कप्तानकहँ कौन जनारोआय ॥
कौन जनारो आय काहदहुँ पहिरेबाटे ।
बिनगुनाह तक्सीर सैयांको ठाढ़ेडाटे ॥

कहगिरिधर कविराय नवै जस वन्दर भल्ला ।
तोसदान वन्दूक हाथमे पत्थरकल्ला ॥ ४६ ॥
साई जगमे योगकरि मुक्ति न जाने कोय।
जब नारी गवने चली चढ़ीपालकीरोय ॥
चढ़ी पालकीरोय जान नहिं कोई जीकी ।
रही सुरति तनछाय सुछतिया अपने हियकी ॥
कह गिरिधर कविराय अरे जनिहोहु अनारी ।
मुँहसे कहै वनाय पेटमे विनवै नारी ॥ ४७ ॥
दोहा-नवलनारि रोवै नहीं, कहै पुकारि पुकारि।
जस पिय तुम हमसन करी,वैसेकरव प्रचारि॥

कुण्डलिया ।

गढ़पतियनको धर्म्म है करै द्रुउनको ध्यान ।
जिमींदोज रैनीकरै मनका राखोजान ॥
मनकाराखोजान किलेपर तोप चढ़ावो ।
कोश कोश को गिरद काटि मैदान करावो।
कह गिरिधर कविराय राज राजनके सांई ।

अस गढ़पतिजो होइ ताहिको जंग नशाई ॥ ४८ ।
नारा कहै नदीनसन हम तुम एक समान
कछु हमतुमसनअधिकहैं अधिकहमारोमान ।
अधिक हमारो मान ताहि तव वरपा आये
वरसे नीर झराझर मनइ उवार न पाये ।
कह गिरिधर कविराय सुनोहो भाईपारा
समय परेकी वात नदी कहँ सिखवै नारा ॥ ४९ ।
चुगुल नचूकै कवहुँको अरु चूकै सव कोइ
वरकन्दाज कमानिया चूक उनहुँसे होइ ।
चूक उनहुँसे होय जे वांधैं वरछीगुल्ला
चूक उनहुँसे होइ पढ़े पंडित औ मुल्ला ।
कह गिरिधर कविराय कलाहू ते नटचूकै
चुगुल चौकसीदार ससुर कवहूं नहिं चूकै ॥५०।
मूसाकहै विलार सो सुनरे झूठझुठैल ।
हमनिकसतहैं सैरको तुम वैठत हो गैल ।
तुम वैठत हो गैल कचारि धक्कनसों

तुमहौ निपट गरीब कहा घर बैठे खइहौ ॥
कह गिरिधर कविराय बात सुनिये हो हूसा ।
बाउ दिननका फेर बिलारिहि सिखवै मूसा॥९१॥
कौवाकहै मरालसे कहाजाति कहगोत ॥
तुमऐसे बद रूपिया कहीं न जगमे होत ॥
कहूं न जगमे होत महाभैले मलखाना ।
बैठि कचेहरी जाय वेद मर्याद न जाना ॥
कह गिरिधर कविराय सुनोहो पंछी हौवा ॥
धन्य मुल्क यह देश जहांके राजा कौवा ॥९२॥
माकरि गिरगिटसे कहै का मारतिहौ सान ।
जो तुम्हरे हिरदैन महँ सो हमहूं अब जान ॥
सो हमहूं अब जान करब हम धनके जाला ।
जहां न तुम्हरी डीठि तहां अब हमरी जाला ॥
कह गिरिधर कविराय बात सुनिये हो धाकर ।
लगे चपेटा मोर तहां नहि तहँवा माकर ॥९३॥
नयना लगन अपारहै पटा अपटहै जाय ।

गुनगरुवातम शीलता धीरज धर्म नशाय ।
धीरज धर्म नशाय फेर वाही सँग छूटै ।
छिनक बुद्धिहोजाय फेर वाही सँग जूटै ।
कह गिरिधर कविराय सुनोहो मोरे भयना ।
कठिन प्रीतिकी रीति जहांलागें दुइनयना॥९४
नयनाकी नोकैं बुरी निकसजातजसतीर ।
हेरेघाव न पाइये वेधा सकल शरीर ।
वेधा सकल शरीर वैद का करै वैदाई ।
करिहो कोटि उपाय घाउ नहिं देत दिखाई ।
कह गिरिधर कविराय विरहनीदेत है चोकैं ।
समुझि बूझिके चलो बुरी नयनन की नोंकै॥९५
प्रीति कीजिये बड़ेनसो समया लावैपार ।
कायर कूर कुपुतहैं वोरि देत मँझधार ।
वोरिदेत मँझधार भीति की कवन बड़ाई ।
पछिताने फिरि देहिं जगतमे अपयश पाई ।
कह गिरिधर कविराय प्रीति सांची सिखि लीजै

व्यवहारी जो होय तऊ तन मन धन दीजै॥५६॥
साईं घोड़े आछतहि गदहन आयो राज।
कौआ लीजै हाथमे दूरिकीजियेबाज॥
दूरिकीजिये बाज राज पुनि ऐसो आयो।
सिंह कीजिये कैद स्यार गजराज चढ़ायो॥
कह गिरिधर कविराय जहां यह बूझि बड़ाई।
तहां न कीजे भोर सांझ उठि चलिये सांई॥५७॥
सांई अवसरके पड़े कौन सहै दुखद्वन्द।
जाय बिकाने डोमघर वै राजा हरिचन्द॥
वै राजा हरिचन्द्र करैं मरघट रखवारी।
फिरे तपस्वी वेष फिरे अर्जुन बलधारी॥
कह गिरिधर कविराय तपै वह भीम रसोई।
कोन करै घटिकाम एरे अवसरके सांई॥५८॥
कुसमै चले विदेशकहँ काची लादि कुम्हार॥
वर्षाऋतु वैरिनिभई बादर कीन्होमार॥
बादर कीन्होमार इतै उत कछुनहिं सूझै।

भरिगई ताल तलैयां नदी औ समुद्रकोबूझै
कहगिरिधर कविराय चले पहुँचे दिनदशमा
चला करम लै बाँधि चलैका अपनी वशमा ॥५९
पपिहा त्वांहिका मारिहौं छोड़ देहु ममगाँव
अर्द्धरात को बोलते लै लै पिउको नाँव
लै लै पिउको नाँव ठांव हमरो नहिं छोंड़ै
कठिन तुम्हारो बोल जाइ हिरदे में शूलै
कह गिरिधर कविराय सुनो हो निर्दय पपिहा
नेकु रहनदे मोहिं चोच मूंदे रहु घटिहा ॥६०
करै कियारि कपूरकी मृगमद वरहा बन्ध
सींचै केवरा गुलावसे लहसुन तजै नगन्ध ।
लहसुन तजै न गन्ध रुद्र अगर संयूता ।
कवहुँ अहै गजराज कबहुँ शूकरकेपूता ।
कह गिरिधर कविराय वेद भाषै यह सारी
बीज बयो सो होय कहाकरै उत्तमक्यारी ॥६१।
लंकापति तुमसे गई ज्यों बसन्त द्रुमपात ।

ुमति विभीषण ज्यो दई तव तुम मारीलात ॥
व तुम मारी लात भाइ तवहींते आयो ।
मेल्यो राम दल जाइ काज धौ केतिक सारयो ॥
कहगिरिधर कविराय रामजिय बाढ़ी शंका ।
ापै विभीषण राज अरे पति छूटीलंका ॥ ६२ ॥
ड़े वड़ेनकी ऐसेही वड़ेन वड़ाई होय ।
ानूमान जब गिरिधरेउ गिरिधर कहत न कोय ॥
गेरिधर कहत न कोय ताको किनका हरिधरेऊ ।
गेरिधर गिरिधरहोय कहत सवको दुख हरेऊ ॥
कहगिरिधर कविराय सुनोहो ज्ञानी भाई ।
ोरेमें यशहोय यशी पूरुषको सांई ॥ ६३ ॥
ाई इन्हें न विरोधिये छोट वड़ो सब भाय ।
ासे भारी वृक्षको कुल्हरी देत गिराय ॥
ुल्हरी देत गिराय मारके जमीं गिराई ॥
कटूकके काटि समुद्रमें देत वहाई ॥
ह गिरिधर कविराय फूट जेहिके घर जाई ॥

हरणाकश्यप कंसगये बलि रावणभाई ॥ ६४
लाठी में गुण बहुतहैं सदा राखिये संग
गहिरी नदि नारा जहां तहां बचावै अंग
तहां बचावै अंग झपटि कुत्ता कहँ मारै
दुश्मन दावागीर होय तिनहूंको झारै
कह गिरिधर कविराय सुनो हो धूरके बाठी
सब हाथियारन छांड़ि हाथ महँ लीजैलाठी ॥६५
कमरी थोरे दामकी आवै बहुतै काम
खासा मलमल वाफता उनकर राखैमान
उनकर राखै मान बुन्द जहँ आड़े आवै
बकुचा बांधै मोट रातको झारि बिछावै
कह गिरिधर कविराय मिलतिहै थोरे दमरी
सब दिस राखै साथबड़ी मर्यादा कमरी ॥ ६६
जुगुनू बोलै सूर्यसो तू हम बिन जग अँधियार
दिनके ठाकुर तुम भये रातके हम कोतवार
रातके हम कोतवार जुगुनू असनाम ९

तुम अकाशमें रहौ हमारो पृथ्वी द्वारो ॥
कह गिरिधर कविराय सुनोहो मनकेमगनू ।
ऐंड़िऐंड़ि वतलाहि सूर्यके सन्मुख जुगनू ॥६७॥
बिना विचारे जो करै सो पीछे पछिताय ।
काम बिगारै आपनो जगमे होत हँसाय ॥
जगमें होत हँसाय चित्तमे चैन न पावै ।
खानपान सन्मान राग रँग मनहिं न भावै ॥
कह गिरिधर कबिराय दुःख कछु टरत न टारे ।
खटकत है जिय माहिं कियो जो विना विचारे६८
बीती ताहि बिसारिदे आगे की सुधि लेइ ।
जो वनिआवै सहजमें ताहीमे चित्त देइ ॥
ताहीमे चितदेइ वात जोई वनिआवै ।
दुर्ज्जन हँसै न कोइ चित्तमे खता न पावै ॥
कह गिरिधर कविराय यहै करु मन परतीती ।
आगेको सुखसमुझि होइ वीती सो वीती ॥ ६९॥
साई अपने चित्तकी भूलि न कहिये कोइ ।

तबलग मनमें राखिये जब लग कारज होइ ॥
जबलग कारज होइ भूलि कबहूँ नहिं कहिये ।
दुर्ज्जन हँसै नकोय आप सियरेह्वैरहिये ।
कह गिरिधर कविराय बात चतुरनकीताई ।
करतूती कहिदेत आप कहिये नहिं साईं ॥७०॥
साईं अपने भ्रात को कबहुँ न दीजै त्रास ।
पलकदूर नहिं कीजिये सदा राखिये पास ॥
सदा राखिये पास त्रास कबहूं नहिं दीजै ।
त्रासदियो लंकेश ताहि की गति सुनिलीजै ॥
कहगिरिधर कविराय रामसों मिलि यो जाई ।
पाय विभीषण राज्य लंकपति बाज्यो सांईं॥७१॥
साईं नदी समुद्रको मिली बड़प्पनजानि ।
जातिनाशभयोमिलतही मान महतकीहानि ॥
मान महतकीहानि कहो अब कैसी कीजै ।
जलखारीह्वै गयो ताहि कहो कैसे पीजै ॥
कहगिरिधर कविराय कच्छ औ मच्छ सकुचाई ।

वड़ीफजीहतहोय तबौ नदियनकी साई ॥ ७२ ॥
सांई सन अरु दुष्टजन इनको यहै सुभाव ।
खाल खिचावैं आपनी परवन्धन के दांव ॥
परवन्धनके दांव खाल अपनी खिचवावे ।
मूडकाटिकैफवै तऊ वह वाज न आवे ॥
कहँ गिरिधर कविराय जरै आपनी कटाई ।
जलमे परि सरगये तऊ छांड़ी न खुटाई ॥ ७३॥
साई समय न चूकिये यथा शक्तिसन्मान ।
काजाने को आइहै तेरी पौरि प्रमान ॥
तेरी पौरि प्रमाण समय असमय तकि आवे ।
ताको तू मन खोलि अंक भरि हृदय लगावै ॥
कह गिरिधर कविराय समैयामे सुधि आई ।
शीतल जल फल फूल समयजानि चूकोसाई७४॥
साई ऐसी हरि करी बलिके द्वारे जाय ।
पहिले हाथ पसारिकै वहुरि पसारे पॉय ॥
बहुरि पसारे पायँ मतो राजाने वतायो ।

भूमिसवै हरिलई बांधि पाताल पठायो ।
कहगिरिधर कविराय राउ राजनके ताईं
छल वल करि प्रभुमिले ताहिको तृष्टे साईं॥७५।
साईं अगर उजार में जरत महा पछिताय ।
गुणगाहक कोऊ नहीं जाहि सुवास सुहाय ।
जाहि सुवास सुहाय सूनवन कोऊ नाहीं ।
कै गीदर कै हिरन सुतौ कछु जानत नाहीं ।
कहगिरिधर कविराय वड़ादुखयहै गुसाईं
अगर आककी राख भई मिलि एकै साईं ॥ ७६
साईं हंस न आवही विनुजल सरवरपास
निर्जल सरवर ते डरैं पक्षी पथिक उदास
पक्षी पथिक उदास छांह विश्राम न पावें
जहां न प्रफुलित कमल भवॅर तहँ भूलि न आवें
कह गिरिधर कविराय जहां यह बूझि वड़ाई
तहां न करिये सांझ प्रातही चलियेसांई ॥ ७७
नयना जब परवश भये उत्तम गुण सवजायँ

फिरि फिरि चोरी करैं ये फिरि फिरि लपटायँ॥
फिरि फिरि लपटायँ नेत्र बहुरैं भरिआवैं ।
न पान तनुत्याग रात दिनहीं दुखपावैं ॥
ह गिरिधर कविराय सुनो तुम श्रवणनि बैना ।
ग देईं अकलंक परैं जब परवश नैना ॥ ७८ ॥
ाईं सुमनपलाश पर सुवा रह्यो जो आय ।
ालकलीसी चोचपर मधुकर बैठोजाय ॥
धुकर बैठोजाय सुवा तत्काल बचायो ।
ोटि कष्ट करि पाँय मारि करि छूटन पायो ॥
हि-गिरिधर कविराय वेगि घर बजै बधाई ।
ीजै विदा पलाश जियत घर जैये साईं ॥ ७९ ॥
ाईं तेली तिलन सों कियो नेह निर्वाह ।
ानि फटक ऊजर करी दई बड़ाई ताह ॥
ई बड़ाई ताह पञ्चमहँ सिगरेजानी ।
ई कोल्हूमें पेरि करी येकत्तर घानी ॥
कह गिरिधर कविराय यही माया प्रभुताई ।

घास बेंचिकै खात हैं भयो गांव में रोग।
भयो गांव मे रोग पूंछ नीवरी देखावहु
मनमें बड़ेहो छेल राग पनघट पर गावहु।
कह गिरिधर कविराय हीन तुमते हैचूही
भये सिपाही आनि बांधिकै पगड़ी सूही॥ ८६
पानी बाढ़ो नावमे घरमें बाढ़ो दाम
दोनों हाथ उलीचिये यही सयानोकाम।
यही सयानो काम रामको सुमिरण कीजै
परस्वारथ के काज शीश आगे धरिदीजै
कह गिरिधर कविराय बड़ेनकी याही बानी
चलिये चाल सुचाल राखिये अपनो पानी॥८७
राजा के दरबार मे जैये समया पाय
साईं तहाँ न बैठिये जहँ कोउदेय उठाय
जहँ कोउ देय उठाय बोल अनबोले रहिये
हँसिये ना हहराय बात पूंछेते कहिये
कह गिरिधर कविराय समय सों कीजै काजा

ाति आतुर नहिंहोय बहुरि अनखैहैं राजा॥८८॥
ृतघन कबहूं न मानहीं कोटि करै जो कोय ।
विंस आगे राखिये तऊ न अपनो होय ॥
ाऊ न अपनो होय भलेकी भली न मानै ।
ामकाढ़ि चुपरहै फेरि तिहि नहिं पहिचानै ॥
ह गिरिधरकविराय रहत नितही निर्भयमन ।
ित्र शत्रुना एक दामके लालच कृतघन ॥ ८९॥
ोनरायण निरामय कारन कारण रहत ।
िंधसंज्ञा जात पुनि गुण क्रिया असहत ॥
ुण क्रिया असहत कल्पना सर्व अतीता ।
ेति नेति करके भई चकृत सुरती गीता ॥
ह गिरिधर कविराय नजामे सत रज तमो ।
ेरावर्ण इक दाट आपकूं आपे नमो ॥ ९० ॥
ािरिधर सो जो गिरिधरे प्रयत्न शून्य बिन खेद ।
ािरि कारण सूक्ष्म स्थूलतन गिरिधर प्रत्यक वेद॥
ािरिधर प्रत्यक वेद जोहै नितहीं प्रापत ।

विना श्रोत्रध्वनि सुने वाक बिन शब्द अलापत॥
कह गिरिधर कविराय जासमे नहीं मित्रअर।
सबको आपन आप आतमा सों तू गिरिधर९१॥
बानी मात्र जगत सब चिद वितरेक न रंच
ज्यो म्रद सत्य घट मिथ्यया त्यों कलपत
त्यो कलपत परपंच तंतुमें जैसे वस्तर
कनक माहि आभरन लोहमे जैसे शस्तर
कह गिरिधर कविराय द्वैतकी धूरि उड़ानी
मनकी जहां न गम्य विपय करि सके नबानी ९
बानी विपय न करिसकै मनकी जहां न गम्य
सो परमेश्वर ब्रह्महै ऐसो लियो मरम्य
ऐसो लियो मरम्य अपनपो आप निहार्यो
मोह संशय विपरीत भ्रांतिको मूल उखार्यो।
कह गिरिधर कविराय विलोवो काहे पानी
मनकी जहां नगम्य विपय करि सकै न बानी९
आत्म भिन्न जो जो क्रिया सो सो भ्रमको मूल

कायिक वाचिक मानसी सवी आपनी भूल ॥
सवी आपनी भूल मोक्षहित करे जुकरनी।
ज्यों रविचाहै तेज जाय खद्योतकी शरनी ॥
कह गिरिधर कवि पुरुप साध्य सो सवी अनातम।
स्वतः सिद्ध अपवर्ग रूप चितघन तू आतम ९४
खल साजनदो जगतमें तिनकीहै यह रीत ।
ज्यो सूचीको अग्र भाग पृष्ठभाग है मीत ॥
पृष्ठभाग है मीत एकतो छिद्दर करिहै ।
दूसर [illegible] गुन करि भरिहै ॥
[illegible] एकाहि अमल ।
निज [illegible] ९५॥
[illegible] ५ ।
[illegible] ॥
[illegible] ।

किन संग करैं विवाद बादजो है इकचिद् ॥९६॥
राम तूहि तुहि कृष्णहै तुहि देवनको देव
तुहि ब्रह्मा शिव शक्तितू तुहि सेवक तुहि सेव ।
तुहि सेवक तुहि सेव तुही इंदर तुहि शेषा
तुहींहोय सब रूप कियो सबमें परवेसा ॥
कह गिरिधर कविराय पुरुप तुहि तूही बाम
तुहि लछमन तुहि भरत शत्रुहन सीताराम॥९७
बेड़ा तू दरियाव तू तूहि वार तुहि पार
तुही तरावे तरेतू तुहि मधडूवनहार
तुहि मधडूबनहार सर्व लीलाहै तेरी
तुहि घंटा तुहि शंख तुही रणसिंहा भेरी
कहगिरिधर कविराय तुही वस्ती तुहि खेडा
तुहि नावक तुहि नीर तुही पतवारीबेड़ा॥ ९८ ।
भूल्यो जब तू आपको तबहीं भयो खराब
रेकाअस्पदभयो उतरगई सब आब ।
उतरगई सब , दरोदर खावैधक्के

गवैकवी केदारखंड पुनि जावै मक्के ॥
कहगिरिधरकविराय कुफरके पलनेझूल्यो ।
चकनेलग्यो तुफान जमा सब अपनी भूल्यो९९॥
कोपकरै जिस शख्सपर परमेश्वर जब आप ।
लोकन साथ मिलाप पुनि चाहै दिन अरु रात ॥
चाहै दिन अरु रात बासना उपजै खोटी ।
कृपणताकेलिये बुद्धि होजावै मोटी ॥
कह गिरिधर कविराय आपनो करिकै लोप ।
अनातम चिंतनकरै यही ईश्वरको कोप ॥ १००॥
करै कृपा जिस पुरुप पर अतिशय करिकै राम ।
ताको कोई ना फुरै लौकिक वैदिक काम ॥
लौकिक वैदिक काम रहै नहिं करनो बाकी ।
हर जगा हर बखत ब्रह्म की होवै झाकी ॥
कह गिरिधर कविराय अविद्याजिसकी मरै ।
सर्व क्रिया के माहिं एक खुद दरशन करै ॥१०१
भाग्य सर्वत्र फलतहै नच विद्या पौरुपसरल ।

हरि हर मिल सागर मथ्यो हरको मिल्यो गरल॥
हरको मिल्यो गरल हरीने लक्ष्मी पाई ।
षट भग दो संपन्न भागकी कही न जाई ॥
कह गिरिधर कविराय कोउ मिल खेलैं फाग ।
कोउ हमेसारोवैं आयो अपने भाग ॥ १०२ ॥
दैवनाम है भागका सो है जिसकासूर
ताकी हानी करनको है किसका मकदूर ॥
है किसका मकदूर आप विधि विष्णु महेसू ।
वाकीरक्षा करैं भवानी सहित गणेशू ॥
कह गिरिधर कविराय भैरवी शक्ती सैव ।
इक रोम नसकै उखार दाहने जब तक दैव १०३
दैव आधीन व्यवहार सब अन्य अधीनतु वीर ।
अन्य अधीन जु होयकोइ, पीवन देत ननीर ॥
पीवन देत न नीर तोयमें देत न नहावन ।
पावक देत न तपन पवन पुनि देत न पावन ॥
कह गिरिधर कविराय आत्मा इक निरवैव ।

उभय अविद्या सहित अरोपत जिसमें दैव॥१०४
अदृष्ट समान वलिष्ट नहि देख्यो जगमे मीत ।
करै भगोड़ा सूरको पुनि कायरकी जीत ॥
पुनि कायरकी जीत धनीको करहै कँगला ।
निर्धनको करै धनी शहर करिडारै जँगला ॥
कहगिरिधर कविराय इष्टको करै अनिष्ट ।
पुनि अनिष्टको इष्ट ऐसो कौन अदृष्ट ॥ १०५ ॥
अवश्य मेव भुक्तव्यहै कृतकर्म शुभाशुभ जोय ।
ज्ञानी हँस करि भोगहै अज्ञानी भोगै रोय ॥
अज्ञानी भोगै रोय पुनः पुनि मस्तक कूटै ।
प्रारब्ध जो होय विना भोगे नहि छूटै ॥
कह गिरिधर कविराय नदीरघ होत रहस्य ।
जैसे जैसे भाग पुरुषके फलै अवश्य ॥ १०६ ॥
थोरे दिनके कारणे कवन उपाधि करै ।
किस जीवनके वास्ते जगमे पचि पचिमरै ॥
जगमे पचि पचि मरै आपनी लज्जत खोवै ।

एक गमावै हुरमत द्वितीय फजीहत होवै ।
कह गिरिधर कविराय जुजीवन मुक्ती लोरै
तजैसर्वका संग जान रहना दिन थोरै ॥ १०७ ।
देखदेख गुण जनोके मनमें उपजी शांति
मिलवेको चितना चहै किंतु मिटगई भ्रांति ।
किंतु मिट गई भ्रांति साथ सब गये संदेह
किन संग करिये वैर कौन सँग लाइये नेह ।
कह गिरिधर कविराय वहमकी रही न रेख
ज्योंकी त्योजव वस्तु यथारथ लीनी देख १०८॥
जो सँग आश्रम वरनके ना जा तिनके कोल ।
जाये तो मत बैठतहँ बैठे तो मत बोल ॥
बैठे तो मत बोल बोलै तो छोर विषेरो ।
वह पूछैं कछु व्यवहार थोरमे करो निनेरो ॥
कह गिरिधर कविराय कहै मत तिनके लगजो ।
नाजा तिनके कोल वरन आश्रम के सँगजो१०९
कूकर पागल कटै जिस वह पागल है तात ।

त्यों नर मजवी संगते नरमजवी होजात ॥
नर मजवी होजात वात हिरदेधरि लीजे।
प्राण जायँतो जॉय न मजवीका संग कीजे ॥
कह गिरिधर कविराय अधमहै सबसे शूकर ॥
ताते भीसो अधम मजवका जो जो कूकर११०॥
फॉसी जव लग मजहवकी तव लग होत न ज्ञान।
मजहव फॉसी टूटै जवै पावै पद निर्वान ॥
पावै पद निर्वान निरंजन माँहि समावै।
जनम मरन भव चक्र विपे फिर योनि न आवै ॥
कह गिरिधर कविराय वोध विन भ्रमै चौरासी।
तव लग होत न ज्ञान मजहवकी जवलग फॉसी॥
गडै अविद्याने रचे हाथी डूव अनंत।
जोउगिऱ्यौ जिस खातमें धँसगयो कान प्रयंत ॥
धँसगयो कान प्रयंत आपको सुनै न देपै।
वहिरो अँधरो भयो दशो दिशि तम इक पेपै ॥
कह गिरिधर कविराय यद्यपि शास्त्र स्मृतिपडै।

तिसी तिसीमें मगन गिन्योहै जिस जिस गडै॥११२
जानीरे मन चंचला सब तेरी करतूत।
तू मखोलसे नाटरै घसै ऊतके ऊत।
घसै ऊतके ऊत बड़ो तूहै परपंची
कतरब्योंताकरै सर्वथा विन गज कंची।
कह गिरिधर कविराय छनक में हांवै ध्यानी।
छिनमें रचै धमाल रीति तेरी सब जानी॥ ११३॥
जैसा यह मन भूतहै और न दुतियवताल।
छिनमे चढै अकास को छिनमें धसै पताल॥
छिनमें धसै पताल होत छिनमें कम ज़ादा।
छिनमे शहर निवास करै छिन वनका रादा॥
कह गिरिधर बिनज्ञान चित्त थिर होत न ऐसा।
गुरू अनुग्रह विना बोध दृढ़ होत न जैसा॥११४॥
दूजी चरचा ना करै बिना एक धिष्ठान।
नीमपातकूं नाचितै चाख्यो जिन मिष्ठान॥
चाख्यो जिन मिष्टान नखावै कटू तुरैया।

अमृत भक्षण करै उदगारन लेत मुरैया ॥
कह गिरिधर कविराय अभिमानी पाजी मूजी ।
आतम विद्या छोर रागनी गावै दूजी ॥ ११५ ॥
कीजै ऐसी कथा मत निष्फल कथनी जोय ।
सिद्ध न जिसमें अर्थकी नहिं परमारथ होय ॥
नहि परमारथ होय वार्ता सो सब तजिये ।
राम कृष्ण नारायण गोविंद हरि हर भजिये ॥
कह गिरिधर कविराय सुधा अनुभवरस पीजै ।
आतम अरु संधान होय सो चरचा कीजै॥११६॥
हानी नाहित तज्ञकी होवत अनू समान ।
चौरासी लख जीव मिल जेकर बकै तुफान ॥
जेकर बकै तुफान नवल कछु पाछे राखै ।
जो जो कहनो नाहिं सोइसो पुनि पुनि भाषै ॥
कह गिरिधर कवि तपै भानु अरु बरसै पानी ।
चलै पवन अत्यंत व्योम की जथा नहानी॥११७
घाटो बाधो नारह्यो गईजीत पुनि हार ।

तजके जन समुदाय देश निरजनमें रहणौं॥१२८।
बहता पानी निर्मला षडागंध सो होय
त्यों साधूरमता भला दाग न लागे कोय।
दाग न लागे कोय जगतमे रहै अलेदा
राग द्वेष युग प्रेत न चित को करै विछेदा ।
कह गिरिधर कविराय शीत उष्णादिक सहता
होइ न कहुँ आसक्त यथा गंगाजल बहता १२९।
एका एकी सिद्ध पुनि सिध साधक दोइ मुनीश
तीन चार कुटुम्ब सम लस्कर हैं दश बीश ।
लस्कर हैं दश बीश तहां नाना विधि झगड़ो ।
सदा रहै विक्षेप जुमेरी तेरी रगड़ो ॥
कह गिरिधर कविराय पुरुष जो परम विवेकी ।
करके सबको त्याग सुविचरे एकाएकी ॥ १३०॥
मनकी मेटै दीनता करै वासना नाश ।
प्रत्यक ब्रह्म अभिन्नका पुनि पुनि बोध प्रकाश ॥
पुनि बोध प्रकाश विषेकी ममता जारै ।

लोक ईपणा आदि कामना सकल निवारै ॥
कह गिरिधर कविराय त्याग अहंता तनकी ।
तत्त्वज्ञान उपदेश दुष्टता हरही मनकी ॥१३१॥
मनरे मंदी बात छद गंधा तज हंकार ।
ज्ञान धनुष उरमे ग्रहो करहं ब्रह्म टंकार ॥
करहं ब्रह्म टंकार जरा तू पग धर आगे ।
भर्म जो पंच प्रकार हृदय सों ततछन भागे ॥
कह गिरिधर कविराय मूल संसारका खनरे ।
नष्ट होय अज्ञान द्वैत फिर रहै न मनरे ॥१३२॥
देही सदा अरोगहै देह रोगमयचीन ।
यह निश्चय परिपक जिसू सोइ चतुर परवीन ॥
सोइ चतुर परवीन विवेकी सो है पंडित ।
करे अत्यंत नरसन आतमा लखे अखंडित ॥
कह गिरिधर कविराय आपना आप सनेही ।
परमानंद स्वरूप और नहिं एहे देही ॥ १३३ ॥
अत्यंत मलिन यह देहहै देही अतिशय शुद्ध ।

उभय सु अंतर जानिये कस शौच करे की वुद्ध॥
कस शौच करेकी वुद्ध भेद निश्चय किय जवहीं।
विमल काल ते विमल मलिन शुध होइ न कवहीं॥
कह गिरिधर कविराय जहां लगि शास्त्रसंत।
सवका यहि सिद्धांत शरीर असार अतंत॥१३४॥
शरीरी सकल शरीरमे व्यापक नभवत एक।
स्थावर जंगम तन जते हैं परिछिन्न अनेक॥
हैं परिछिन्न अनेक द्रव्य जड़रूप विकारी।
द्रष्टा चेतन नित्य आत्मा अव्यभिचारी॥
कह गिरिधर कविराय मिटे तव सव दिलगीरी।
जव निश्चय साक्षात् होत अपरोक्ष शरीरी॥१३५॥
कारण सूक्षम स्थूलते जान्यो अहं अतीत।
क्या कर सकहीं द्वंद्वतिस भौतिक उष्ण रु शीत॥
भौतिक उष्ण रु शीतलगत है व्याकृत तनको।
तिनकरि राग रु द्वेष सु होवत लौकिक मनको॥
० गिरिधर कविराय दुःख सुख विना विचारन।

आतम सबते परे जु कल्पित कारज कारण१२६
अमर नाथ इक आतमा सब देवनको देव ।
कोटिन मध्ये संतजन जानत है कोउ भेव ॥
जानतहैं कोउ भेव विवेकी पुरुष अकामी ।
अनुगत अंतर बाज व्योमवत अंतरजामी ॥
कह गिरिधर कविराय बिना अवेवजुअमर ।
इंद्रिय गणको नाथ आत्मा सोतू अमर१२७
नारायण यह आपहै स्वप्रकाश विज्ञान ।
निजस्वरूपको भूलवो है कल्पित अज्ञान ॥
है कल्पित अज्ञान नाना विध नाच नचावै ।
घटी यंत्र ज्यो उर्ध अर्ध इत उत भरमावै ॥
कह गिरिधर कविराय पीवै जब ज्ञान रसायन ।
स्वप्रकाश विज्ञान आपको विषे नरायन॥१२८॥
स्वतः परमेश्वर आपहै बन्यो चहै कछु और ।
अविदिक सांधन मे लग्यो मूढनको शिरमौर ॥
मूढनको शिरमौर आपको आपन जानै ।

श्रुति स्मृती पुराण शास्त्र का कहा न मानै ॥
कह गिरिधर कविराय भ्रमै इतको क्षण उतै ।
वन्यो चहै कछु और परमेश्वर आपहै स्वतै, १३९
प्रतीचा जो सब जगतका कहूं विचार कर कवन।
जामें है स्थित लोकत्रय सहित चतुरदश भवन ॥
सहित चतुरदश भवन नाहै नाहुइ नाहुये ॥
ज्यों वंध्याका पूत न उतपन भये न मुये ॥
कह गिरिधर कविराय द्रश्य मृगजलको कीचा ।
तामें जाइ ध्यायो आप हुइके प्रतीचा ॥ १४० ॥
अच बिन जैसे वरनको होवत नाहिं उचार ।
त्यों अस्ती भाती प्रिय बिना सिद्ध नहुइ व्यवहार॥
सिद्ध नहुइ व्यवहार मानसी वाचक कायक ।
सनस फुरण सुदरजन जब लग होत सहायक ॥
कह गिरिधर कविराय रहे बहु स्याने पचपच ।
होवत नाहिं उचार वरन को जैसे बिन अच१४१
१। अक्षर यथा व्यंजन होत मुरदार ।

त्यों सत चिद आनंद विन होत प्रपंच असार ॥
होत प्रपंच असार जहां लग कारन कारज ।
जड़ अनित्य दुख रूप वेद वित कहत अचारज ॥
कह गिरिधर कविराय सोइ तू अनुगत पुर पुर ।
यथा रागनी तान ग्राम मुरछनमे इकसुर ॥ १४२ ॥
द्रष्टाचिद द्रश्यवर्गको पुनि द्रश्यमे अनुसूत ।
जनअध्यस्त तामें सबै यावत भौतिक भूत ॥
यावत भौतिक भूत अरोपित रज्जुसर्पवत ।
भ्रम कर सिद्ध प्रसिद्ध अनातम रूप असत सत ॥
कहगिरिधर कविराय आतमा तू इसमष्टा ।
कलनारहित अशून्य जुचेतन द्रश्यको द्रष्टा १४३
अत्ता जो सब जगतको सो भूमाधिष्ठान ।
सोईप्रत्यक आतमा सोइ ब्रह्म भगवान ॥
सोइ ब्रह्म भगवान सच्चिदानंद विश्वेश्वर ।
त्रिधा भेद परिछेद रहित अमीत परमेश्वर ॥
कह गिरिधर कविराय एक रस जिसकी सत्ता ।

सो तूई साक्षात प्रत्यक ब्रह्मंडको अत्ता ॥ १४४ ।
त्याग जीवता जीवकी ईश्वरको ईश्वरत्व
दोनोको धिष्ठानजो सो निश्चय करतत्व ।
सो निश्चय करतत्त्व वस्तु गत भेद न जामें
समष्टि व्याष्टि सर्वज्ञता अल्पज्ञता अरोपित तामे ॥
कह गिरिधर कविराय मोह निद्रासे जाग
ईश्वरकी ईश्वरता जीवकी जीवता त्याग ॥ १४५ ॥
क्षुधा प्राणको धर्म है शीत उष्ण तनु धर्म
आतमसदा असंग है ज्ञानी जानै मर्म ।
ज्ञानी जानै मर्म और नहिं जानै कोई
के जानै जिज्ञासु मुक्तपद चाहत जोई ॥
कह गिरिधर कविराय ज्ञान जब पीवे सुधा ।
तब निरसंशय पिये प्राणको धर्म हैं क्षुधा ॥ १४६ ॥
स्याने सेई आखिये जिनकी स्यानप एह ।
भिन्न भिन्न करिकै लखै यह देही यह देह ॥
यह देही यह देह विषे युग न्यारे न्यारे ।

प्रमाणो जुगतो करिके विवकारूपनिहारे ॥
कह गिरिधर कविराय और सब निपट इजाने ।
जिनको आतमद्रष्ट वही हैं पुरुष सयाने ॥१४७॥
संसारी इन जननते किने न पायो चैन ।
इक रस निर्छल कपटविन कबू न बोलत बैन ॥
कबू न बोलत बैन भनत प्रथम छिन आरय ।
उसी तुंडसे दूसर छिनमे वदत अनारय ॥
कह गिरिधर कविराय किया चाहे अनुसारी ।
ऋषि मानव देव गंधर्व यक्ष जेते संसारी ॥१४८॥
ढीली भक्ती देखके होवत संत उदास ।
भावहीनके गृहविषे करै न दंड निवास ॥
करै न दंड निवास चीनकर श्रद्धा बोदी ।
करै उपेक्षा तिनकी जो अश्रद्धक मोदी ॥
कह गिरिधर कविराय प्रीति जहँ परम रसीली ।
तहां चार दिन टिकै न चाहे सेवा ढीली ॥१४९॥
छोटा जिय हत्या बड़ी अलप लाभ बहु खेद ।

सो ना पडैं प्रवृत्तिमे जिन जान्यो यहभेद ॥
जिन जान्यो यह भेद नहीं वह छानत भूसा ।
खोदै महा पहाड़ मिले इक लगुसा मूसा ॥
कह गिरिधर कविराय जान्यो जिन मारग खोटा ।
सोना तिसमें चलै चलै सोमत का छोटा ॥ १५० ॥
पंगत तजी प्रवृत्तिकी छोड़ी जात जमात ।
फारखती सबसे लही, परमेश्वर की दात ॥
परमेश्वर की दात भाग जिसकेसो पावै ।
भाग्यहीनको ईश मिले तौ शांति न आवै ॥
कह गिरिधर कविराय डार दुष्टनकी संगत ।
वीतराग मन भयो कौनकी चाहे पंगत ॥१५१॥
बैल भूल विधि नर रचे लादे दाढी मूँछ ।
अकल वही हैवान की बिना शृंग बिन पूँछ ॥
बिनाशृंग बिन पूँछ और तो पशुकी रहनी ।
भय मैथुन आहार निद्रा पुनि सुननी कहनी ॥
कह गिरिधर कविराय चलेना सूधीगैल ।

खाल आदमी दीले पहरी है तावैल ॥ १५२ ॥
बाहर जो अंतर सुही आगे पाछे एक ।
जो ना समझे बात यह ताके पिता अनेक ॥
ताके पिता अनेक तथा जानो तिसमाता ।
जहां जहां वह जाइ तहां तहां लहै असाता ॥
कह गिरिधर कविराय एक चिद वातन जाहर ।
सोइ ऊरध सोइ अरध सोई पुनि अंतर बाहर १५३
यारी ता सँग कीजिये गहै हाथसो हाथ ।
दुख सुख संपति विपति मे छिन भर तजे न साथ ॥
छिन भर तजै न साथ महत दृष्टांत बखानौं ।
ज्यो अकास सँग पोल और इक सुनो बखानो ॥
कह गिरिधर कविराय निमकमें ज्यो रस खारी ।
या प्रकार जो व्यापक तासँग लइये यारी ॥१५४
साईलोक पुकारदे रेमन होतू रिंद ।
यह यकीन दिलमेंधरो मै सबको खाविंद ॥
मे सबको खाविंद एक खालक हक़ताला ।

खिलकतकी फना हिर हो हरसें परवाला
कह गिरिधर कविराय आपना दुखी दुखाई
मन खुदाइ लाजिसम बांग हरदम देसांई १५५।
द्रष्टा दृश्य न होतहै द्रश्य न द्रष्टा होइ
द्रष्टाने जब आपको द्रश्यरूप कर जोइ।
द्रश्य रूप करजोइ इसीते भयो कुचैनी
मान्यो निजको शैव शाकत वैष्णव जैनी
कह गिरिधर कविराय सहे नाना विधि कष्टा
भ्रांति कूपके माहिं पर्‍यो जिस दिनसे द्रष्टा१५६
एक फकीरी लाभ जब दूसर ज्ञान अथाह
उभै रतन ढिग जिनहिके तिनको क्या परवाह।
तिनको क्या परवाह वस्तु जिसपास अमोलक
कौन तिन्होंको कमी अटूट धन जिनगर गोलक।
कह गिरिधर कविराय भ्रांति जिन दीनी छेक
सोक्यो होवे दीन ब्रह्म ब्रत जिनके एक ॥ १५७।
लोड रहीना अर्थकी नहिं परमारथ भ्रांत

कौन वस्तु के वास्ते फिरे निकासत दांत ॥
फिरे निकासत दांत तभी जब होइ अपेष्या।
विना प्रयोजन कोइ प्रवृत्तना काहूं देष्या ॥
कह गिरिधर कविराय फकीरी अपनीवोर।
प्रमादी ढिग तबजावै जब कछुहोवै लोर॥१५८॥
आवे तो अटकाउ नहिं जातेको नहि रोक ।
इस लौकिक व्यवहारमे हर्ष शोक नाहिं टोक ॥
हर्ष शोक नहि टोक नहीं खा इसइक मासा ।
फकीरी करनी लगी जबै फिर किसकी आसा ॥
कह गिरिधर कविराय कोइ रोवै कोइ गावै ।
नहीं किसी सों काम भावे आवै जिन आवै १५९
रोटी चारों वरणकी पावत हैलाधरक ।
कुत्सित मारग छोड़के चालै सूधी सरक ॥
चालै सूधी सरक न मनमे राखै धरका ।
तिनमे करै विकल्प जोउसो पामर लरका ॥

कह गिरिधर कविराय किसीकी सुने न खोटी
नाकाहूकी कहै भ्रांतितजि मांगत रोटी ॥१६०॥
जंगलमे मंगल तुझे जो तू होवै फकर
खिदमत तेरी सब करैं दिलके छांड़े मकर ।
दिलके छांडै मकर फकीरी का रँगलागै
मूल सहित संसार रोग सगरो भ्रम भागै ।
कह गिरिधर कविराय कुफरकी तोरो संगल
जहँ इच्छा तहँ रहो नगर वा अथवा जंगल १६१
भोजन छाजन नीरकी करै सुचिंता मूढ़ ।
ज्ञानी चिंता ना करैं निज पदमाहिं अरूढ़ ॥
निज पदमाहिं अरूढ़ तिनोको चिंता कैसी ।
तिसहीमे आनंद अवस्था प्रापत जैसी ॥
कह गिरिधर कविराय औरना रखै प्रयोजन ।
आतम चिंतन करै अदृष्ट पहुँचावत भोजन १६२
देणी दमरी एकना लेणे को न छिदाम ।
गांठ बांध नहिं चालते फूटी एक बदाम ॥

फूटी एक बदाम नराखै धूसर दिनको ।
बिना आपने आप भरोसा और न जिनको ॥
कह गिरिधर कविराय रहीना बाकी लेणी ।
कीनो जबी हिसाब न निकसी कौडी देणी॥१६३॥
पोथी पाना फेकके विचरो है निहकाम ।
आतम अरु संधानकर दिलमे रहै अराम ॥
दिलमे रहै अराम और कछु फुरे न संका ।
अहंब्रह्म परिपूरण निशि दिन बाजै डंका ॥
कह गिरिधर कविराय द्रश्य तुझबिन सब थोथी।
तू सबको धिष्ठान आरोपित जिसमे पोथी॥१६४
जानो नहिं जिस गाममे कहा बूझनो नाम ।
तिन शखसनकी क्याकथा,जिनसों नहिं कछु काम
जिनसों नहिं कछु काम करै जो उनकी चरचा ।
राग द्वेष पुनि क्रोध बोधमे तिनका परचा ॥
कह गिरिधर कविराय होइ जिन सँगलिखानो ।
बाकी पूँछो जात वरन कुलहै क्याजानो॥१६५॥

